कनान देश में हो रहा था, जहाँ अब्राम (इब्राहीम) परदेशी होकर रहता था। कनान को आजकल 'पैलेस्टाइन' कहा जाता है। परमेश्वर ने अब्राम को यह वचन दिया कि मैं तुझको और तेरे बाद तेरे वंश को भी यह सारा कनान देश जिसमें तू परदेशी होकर रहता है, इस रीति से दूँगा कि वह युग–युग उनकी निज भूमि रहेगी।[1] बाईबिल के पुरातन नियम के अनुसार यह सिद्ध होता है कि पैलेस्टाइन में अब्राम की सन्तानों का सर्वदा अधिकार रहेगा। स्मरणीय है कि अब्राम को भविष्य पुराण में अविराम कहा गया है, तथा कुरआन में इब्राहीम। अब्राम का इब्राहीम नाम तब से पड़ा, जब से ईश्वर ने अब्राम को जातियों के समूह का मूल पिता होने का वर दिया।[2] पैलेस्टाइन में इब्राहीम की संतानों का अधिकार सर्वदा रहेगा। इस ईश्वरीय वाक्य से इतना तो स्पष्ट ही है, कि पैलेस्टाइन में रहेगा अधिकार तो इब्राहिम की संतानों का ही, चाहे वह जिस वर्ग की हों। इब्राहीम के इस्माइल नामक पुत्र की परम्परा के अन्तर्गत अरब की निवासियों का वर्ग आता है, और इस्माइल के सौतेले भाई इसहाक के वंश परम्परा में यहूदी लोग आते हैं। सौतेले भाइयों का पारस्परिक द्वेष ही अशान्तिमय होता है, तो फिर सौतेले भाइयों की वंश–परम्परा में उत्पन्न होने वाले लोगों के पारस्परिक द्वेष–भाव का क्या कहना? यही कारण है, कि पैलेस्टाइल में अपना प्रभुत्व स्थापित रखने के उद्देश्य से अरब के लोग और यहूदी लोग परस्पर लड़ते रहते हैं। यह सौतेले भाइयों की वंश परम्परा में उत्पन्न हुए लोगों के पारस्परिक वैमनस्य की आग तब तक ठंडी नहीं हो सकती, जब तक कि वे परस्पर यह न समझ लें, कि पैलेस्टाइन पर उन सभी का अधिकार है, जो इब्राहीम की वंश परम्परा में आते हैं।

इब्राहीम के प्रथम पुत्र इस्माइल की वंश–परम्परा संक्षिप्त रूप में प्रस्तुत है—

इस्माइल के पुत्र का नाम कीदार था। कीदार की कई पीढ़ी बाद

---

1. "And I will give unto thee, and to thy seed after thee, the land wherein thou art a stranger, all the land of Canaan, for an everlasting possession, and I will be their God.'

—Old Testament, Genesis, P. 17.8.

2. 'Neither shall thy name anymore be called Abram, but thy name shall be Abraham for a farther of many nations have I made thee.'

—Old Testament, Genesis, 17.5

अदनान हुये। अदनान की कई पीढ़ी बाद कुरैश हुए, और उनकी कई पीढ़ी बाद अब्दिमनाफ़ हुए। अब्दिमनाफ़ के बाद हाशिम, उनके बाद अब्दुल्मुत्तलिब, और अब्दुल्मुत्तलिब के बाद अब्दुल्लाह हुए, जिनके पुत्र मोहम्द साहब थे।

इब्राहीम के द्वितीय पुत्र इसहाक की वंश–परम्परा का क्रम इस प्रकार है—

इसहाक के बाद याकूब (इस्राइल), याकूब के बाद यहूदा तथा यहूदा की कई पीढ़ी के बाद मूसा हुए।

इस प्रकार यह स्पष्ट है, कि इब्राहिम के दो पुत्रों में से सबसे बड़े पुत्र की वंश परम्परा में मुहम्मद साहब आते हैं, और छोटे पुत्र इसहाक की वंश परंम्परा में मूसा आते हैं। मुहम्मद साहब मूसा के बन्धुओं में से थे, अतः मूसा पर अवतरित ब्रह्म वाक्य मुहम्मद साहब पर भी घटित होता है। यद्यपि मुहम्मद साहब यहूदियों में से नहीं थे, परन्तु इस्माइल के वंश में से थे। इस्माइल के छोटे भाई इसहाक के वंश में से मूसा थे। इस प्रकार मुहम्द साहब का मूसा के बन्धु वर्ग में से होना तर्क संगत एवं उपयुक्त सिद्ध हुआ।

3. मूसा के ऊपर उवतरित ईश्वरीय वाणी के अनुसार जिसके भविष्य में होने को सूचना मूसा की पाँचवीं पुस्तक ड्यूटेरानामी में दी गई है, वह मोहम्मद साहब ही थे। इस बात की पुष्टि भावी ऋषि पर ईश्वरीय वाक्यों के अवतरण से सम्बद्ध सिद्धान्त से होती है। मुहम्मद साहब पर ईश्वरीय वाक्यों का अवतरण पवित्र आत्मा के सन्निकर्ष से हुआ। भावी ऋषि के विषय में मूसा का धर्मग्रन्थ यह कहता है कि वह ईश्वरीय आज्ञाओं का प्रसारक होगा। रेवरेण्ट बासवर्थ स्मिथ की पुस्तक 'मोइम्मद एण्ड मोहम्मेडेनिज्म' में इस बात का स्पष्ट उल्लेख, कि मोहम्मद साहब पर ईश्वरीय वाक्य अवतरित होता था, जिसको उन्होंने 'कुरान' नामक ग्रन्थ के रूप में संकलित करके लोगों में प्रसारित किया है।[1] मुहम्मद साहब ने वास्तव में ईश्वरीय आदेशों को ही प्रसारित किया। यदि मोहम्मद साहब

1. 'Upon this Mohammed feit the heavenly inspiration and read, as he believed, the decrees of God, which he afterwards promulgated in the Koran.'

—Mohammed and Mohammedenism, P. 98.

मिथ्या ही ऋषि बने होते और असत्य का प्रसार ईश्वर को साक्षी देकर किये होते तो मोहम्मद साहब जीवित न रहते, जैसा कि मूसा की पाँचवीं पुस्तक में कहा गया है, कि जिसके विषय में भविष्यवाणी की जा रही है, यदि उसके स्थान में कोई अन्य व्यक्ति ही अपने को ईशदूत बताकर लोगों को भ्रम में डालने का प्रयास करेगा, और असत्य बातों को प्रसारित करेगा तथा उसकी प्रसारित बातें असत्य सिद्ध होंगी, तो वह वास्तव में लोगों द्वारा मार डाला जाएगा, तथा भावी महर्षि न माना जाएगा।[1] महर्षि को पहचानने के लिये सबसे बडा साधन यह है कि यदि कोई अपने को ऋषि बताये और उसकी बात पूर्णरूपेण सत्य सिद्ध हो, तो उसे ऋषि मानना चाहिये, अन्यथा उसे ऋषि न मानना चाहिये और न ऐसे मिथ्याडम्बर युक्त व्यक्ति से भयभीत ही होना चाहिये।[2]

मोहम्मद साहब पर विचार करने से यह स्पष्ट हो जाता है कि न तो मोहम्मद साहब ने अल्पायु में ही मृत्यु का आलङ्गिन किया और न तो वे लोगों द्वारा अकाल मृत्यु के ग्रास बनाये गये। ईश्वरीय बातों का प्रसार करने के उपलक्ष्य में मोहम्मद साहब के ऊपर दुष्ट लोगों द्वारा अनेकों आपत्तियों का प्रहार किया गया, परन्तु फिर भी मोहम्मद साहब सत्य के प्रसार से विचलित नहीं हुए। कुछ परिस्थितियों में मोहम्मद साहब पर प्राण संकट भी आ गया, परन्तु ईश्वर ने उनकी रक्षा की। मोहम्मद साहब के लिए ईश्वर की ओर से यह प्रेरणा भी हुई कि वह किसी बात की चिन्ता न करें, क्योंकि ईश्वर उनका रक्षक है, अतः उन्हें धर्म प्रसार के व्याघातकारियों द्वारा दिये जा सकने वाले मृत्यु का भय नहीं है।[3] यही कारण था कि

---

1. 'But the prophet, which shall presume to speak a word in my name which I have not commanded him to speak, or that shall speak in the name of other Gods, even that prophet shall die.'

—Deuteronomy, chaper 18, Verse 20.

2. When a prophet speaketh in the name of Lord, if the thing follow not, nor come to pass, that is the thing, which the Lord hath not spoken, but the prophet hath spoken it presumptuously : thou shalt not be afraid of him.'

—Deuteronomy, 18-22.

3. 'वल्लाहु यास्सिमोक मिनन्नास'
(ईश्वर तुमको लोगों से बचाये रखेगा)
कुरान सूरः 5, आयत 67.

मोहम्मद साहब निर्भयता–पूर्वक ईश्वरीय आदेशों को, जो ब्रह्म के रूप में उनके ऊपर अवतरिल होते थे, प्रसारित करना प्रारम्भ कर दिया।'[1]

अब मोहम्मद साहब की बातों की सत्यता का प्रमाण प्रस्तुत किया जा रहा है।

मोहम्मद साहब ने जब धार्मिक प्रसार में अग्रसर होने का कर्म प्रारम्भ किया, तो मक्के के लोग विरोधी हो गये, और परस्पर उन्होंने यह प्रतिज्ञापत्र लिखा, कि वे मोहम्मद साहब को अपनी जाति से बहिष्कृत कर देंगे। प्रतिज्ञापत्र में सभी वर्ग के लोगों के हस्ताक्षर हुए। प्रतिज्ञापत्र मक्का के शिवालय में लटका दिया गया था। मोहम्मद साहब अबूतालिब की घाटी में रहते थे, जो दो पहाड़ियों के बीच में थी। जिस स्थान में मोहम्मद साहब बहिष्कृत होने की अवस्था में रहते थे, वह स्थान शिवालय से तीन मील की दूरी पर था। तीन वर्ष जब मोहम्मद साहब को वहाँ रहते हुए व्यतीत हो गये, तब उन्होंने अपने पितृव्य अबूतालिब से मक्का वालों को कहला भेजा, कि प्रतिज्ञापत्र को तो अब दीमक चाट गये हैं, इसलिए प्रतिज्ञापत्र निरर्थक हो गया। अबूतालिब ने मक्का वालों से कहा कि अब मोहम्मद साहब को अपने वर्ग में सम्मिलित कर लेना चाहिये, क्योंकि प्रतिज्ञापत्र भी नष्ट हो चुका है, और मोहम्मद साहब को बहिष्कृत करना भी बहुत बुरी बात है। लोगों ने स्वीकार कर लियां, कि यदि प्रतिज्ञापत्र नष्ट हो चुका होगा, तो अवश्य मोहम्मद साहब को बहिष्कृत नहीं किया जायेगा, अन्यथा उन्हें इसी स्थिति में रहना पड़ेगा। जब प्रतिज्ञापत्र देखा गया, तो परमेश्वर के नाम को छोड़कर शेष भाग लुप्त हो चुका था, इसलिए मोहम्मद साहब को मिला लिया गया। यह मोहम्मद साहब के बात की सत्यता का ही प्रमाण है, कि तीन वर्ष तक लोगों से बहिष्कृत रहकर भी उन्होंने प्रतिज्ञापत्र के दीपक द्वारा चाट जाने की बात बता दी।'[2]

दूसरी घटना यह है, कि मोहम्मद साहब ने यह एक भविष्यवाणी

---

1. 'Muhammad became the recipient of God's commands, his messenger on earth and his apostle to the people of Arabia.'

—The Influence of Islam on Indian Culture,
Preface, Dr. Tarachand M. A., D. Phil,
(Oxford)

2. 'तवारीख हबीब इलाह'

—मुफ़्ती इनायत अहमद, पृष्ठ 20

की थी कि अरब के हिजाज़ प्रान्त में एक ऐसी अग्नि प्रज्जवलित होगी, जिसके प्रकाश में बसरा नगर की पहाड़ियाँ दृष्टिगत होंगी। मोहम्मद साहब के देहान्त के तैंतालिस वर्ष बाद सन् 54 हिजरी में मदीना से कुछ दूरी पर यह अग्नि प्रज्जवलित हुई, और काफी समय तक रही।[1] तीसरी घटना की सत्यता का भी निरीक्षण करें—मोहम्मद साहब ने उस्मान को देखकर एक दिन कहा, कि यह लोगों द्वारा प्रहार किये जाने पर वीरगति को प्राप्त होंगे, इस बात का उल्लेख बुखारी की हदीस में है। मोहम्मद साहब के देहान्त के चौबीस वर्ष बाद यह घटना सत्य प्रमाणित हुई।[2] एक बार मोहम्मद साहब ने अली से यह बताया था, कि तुम एक व्यक्ति के द्वारा सिर में प्रहार खाकर मारे जाओगे, और रक्त तुम्हारी दाढ़ी को सिक्त कर देगा। मोहम्मद साहब की मृत्यु के तीस वर्ष बाद इब्नि मुल्जिम खारिजी ने अली के सर के ऊपर प्रहार किया जिससे रक्त बहकर उनकी दाढ़ी को भिगोने में समर्थ हुआ।[4] एक बार मोहम्मद साहब प्रवचन कर रहे थे। उसी समय उनके बड़े नाती हसन भी उसी मंच पर चढ़कर बैठ गये। मोहम्मद साहब ने बताया, कि मेरा यह बालक एक दिन बहुत बड़ा नायक बनेगा, और मुसलमानों के दो बड़े विरोधी वर्गों में मेल करा देगा। मोहम्मद साहब की मृत्यु के तीस वर्ष बाद सन् 40 हिजरी में जब हसन स्वयं खलीफा थे, और अमीर मोआवियः से लड़ रहे थे, आपने उनसे मेल कर लिया, जिससे मुसलमानों में अपार आनन्द छा गया, और हर्षातिरेक से यह स्वयं भी प्रफुल्लित हो गये।[5]

उनकी सत्यता से सम्बन्धित एक और घटना पर दृष्टिपात करना उचित है, जब मोहम्मद साहब मदीना जा रहे थे, तो क़ुरैश ने इनको पकड़ने के लिये पुरस्कार निर्धारित किया।

जिससे पुरस्कार के लोभ में आकर सुराका नामक एक व्यक्ति घोड़े पर सवार होकर उन्हें खोजता हुआ पीछा करने लगा। मोहम्मद साहब ने सुराका को देखकर भूमि से कहा कि 'ऐ भूमि इसे पकड़ ले।' इतने पर सुराका के घोड़े के पैर भूमि में घुटने तक धँस गये। घबड़ाकर सुराका ने मोहम्मद साहब की अनुनय की, तब घोड़ा मुहम्मद साहब की इच्छा के

1. तवारीख हबीब इलाह —मुफ़्ती इनायत अहमद, पृष्ठ 162
2. तवारीख हबीब इलाह —मुफ़्ती इनायत अहमद, पृष्ठ 162
3. तवारीख हबीब इलाह —मुफ़्ती इनायत अहमद, पृष्ठ 162

अनुसार भूमि में धँसने की स्थिति से बाहर हो गया। इसी प्रकार तीन बार होने के बाद सुराका ने प्रतिज्ञा की कि वह मोहम्मद साहब की बात किसी से भी नहीं कहेगा, और न मोहम्मद साहब को धोखा देगा। मोहम्मद साहब के चमत्कारों को देखकर सुराका बहुत ही प्रभावित हुआ, और मोहम्मद साहब से अनुनय की कि मुझे आप एक वचन दें, जिससे मैं आपके राज्य होने पर सभी प्रकार की हानियों से परिवार सहित बचा रहूँ। मोहम्मद साहब ने स्वीकृति देते हुये उससे यह कहा, कि ऐ सुराका! तुम्हारी उस दिन क्या गति होगी, जिस दिन ईरान के सम्राट् किसरा के स्वर्णमय कंकड़ तुम्हारे हाथों में पहनाये जाएंगे। मोहम्मद साहब के देहान्त के पाँच ही वर्ष के अन्दर सन् 16 हिजरी में दूसरे खलीफा उमर के समय में साद सेनापति के द्वारा ईरान का सम्राट् मारा गया, और वहाँ का बहुत सा सामान लूटा जाकर मदीना में लाया गया। उमर ने सब सामान स्ववर्गों में वितरित कर दिया, और कंकड़ को देखकर सुराका ने कहा, कि मोहम्मद साहब की वह भविष्यवाणी, जो उन्होंने मेरे विषय में की थी, आज पूर्ण हुई, जिसे सुनकर उमर को भी मोहम्मद साहब की बात का स्मरण हुआ।[1]

इस प्रकार यह सिद्ध होता है कि मोहम्मद साहब जो कुछ बताते थे, वह दैनिक जीवन में भी सत्य सिद्ध होता था, अतः जिसके विषय में मूसा ने भविष्यवाणी की है, वह मोहम्मद साहब ही थे, कोई अन्य नहीं, क्योंकि मूसा के समान मोहम्मद साहब थे, मूसा की बिरादरी में भी थे, तथा जो बातें बताते थे, सब सत्य हो जाती थीं।

●

1. तवारीख हबीब इलाह —मुफ्ती इनायत अहमद, पृष्ठ 163

## अध्याय 5

# वह ऋषि

अन्तिम ऋषि के विषय में अनेक प्रकार से भविष्यवाणियाँ की गई हैं। कहीं अन्तिम ऋषि को किसी नाम से व्याहृत किया गया है, तो कहीं किसी नाम से। इन नामों की विविधरूपता को देखकर व्यक्ति के अन्दर इस संशय का आना असम्भव नहीं, कि यदि एक ही ऋषि को लक्षित करके भविष्यवाणियाँ हुई हैं, तो एक ही नाम सभी भविष्यवाणियों में आना चाहिए था, परन्तु ऐसा नहीं है, इसलिए भिन्न–भिन्न नामों से व्याहृत होने वाले भिन्न–भिन्न व्यक्तियों के आने की सूचना उन भविष्यवाणियों में है। उपर्युक्त संशय का समाधान प्रस्तुत है। व्यक्ति विशेष के गुणों के आधार पर उसे अनेक उपाधियों से विभूषित किया जा सकता है, जो उसके नाम का स्थान ग्रहण कर लेती हैं। उदाहरणस्वरूप विष्णु को ही लीजिए–वे पीला वस्त्र धारण करते हैं इसलिए उन्हें पीताम्बर कहा जाता है। वे लक्ष्मी के पति हैं, इसलिए उन्हें लक्ष्मीपति कहा जाता है। वे चक्र धारण करते हैं, इसीलिए उन्हें चक्री कहा जाता है। शंकर जी त्रिशूल धारण करते हैं, इसीलिए उन्हें त्रिशूली कहा जाता है। वे वृषभ अर्थात् बैल की सवारी करते हैं, इसलिए उन्हें वृषभवाहन कहा जाता है। सरस्वती को ही लीजिए–वे वीणा बजाती हैं, इसलिए उन्हें वीणावादिनि कहा जाता है। वह ज्ञान और विद्या के सरोवरों से युक्त हैं, इसलिए उन्हें सरस्वती कहा जाता है। इसी प्रकार अन्तिम ऋषि के विषय में भी जिस स्थल में जो वर्णन हुआ है, वह उस देश की भाषा में हुआ है, जिस देश की भाषा में ग्रन्थ है, अतः उस देश की भाषा के अनुसार व्युत्पत्ति–जन्य अर्थ उस नाम पर घटित होगा, जो नाम ऋषि का दिया हुआ है।

कुछ स्थलों में तो केवल ऋषि को वह कहा गया है। अब देखना यह है, कि जिस ऋषि को वह कहा गया है, वह कौन सा ऋषि है, और उसके विषय में क्या–क्या भविष्यवाणी हुई हैं? पहले हम भविष्यवाणियों को पूर्ववर्ती ऋषियों के मुख से प्रस्तुत कर रहे हैं–

'यदि तुम मुझसे प्रेम रखते हो, तो मेरी आज्ञाओं को मानोगे। और मैं पिता से विनती करूँगा और वह तुम्हें एक और सहायक देगा, कि वह

सर्वदा तुम्हारे साथ रहे।'[1] 'परन्तु सहायक अर्थात् पवित्र आत्मा जिसे पिता मेरे नाम से भेजेगा, वह तुम्हें सब बातें सिखाएगा,[2] और ज़ो कुछ मैंने तुमसे कहा है, वह सब तुम्हें स्मरण कराएगा।' 'मैं अबसे तुम्हारे साथ और बहुत बातें न करूँगा, क्योंकि इस संसार का सरदार आता है।'[3] परन्तु अब वह सहायक आएगा, जिसे मैं तुम्हारे पास पिता की ओर से भेजूँगा, अर्थात् सत्य का आत्मा जो पिता की ओर से निकलता है, तो वह मेरी गवाही देगा।[4] 'तो भी मैं तुमसे सच कहता हूँ, कि मेरा जाना तुम्हारे लिए अच्छा है, क्योंकि यदि मैं न जाऊँ, तो वह सहायक तुम्हारे पास न आएगा, परन्तु यदि मैं जाऊँगा, तो उसे तुम्हारे पास भेज दूँगा।'[5] परन्तु जब वह अर्थात् सत्य का आत्मा आएगा, तो तुम्हें सब सत्य का मार्ग बताएगा, क्योंकि वह अपनी ओर से न कहेगा, परन्तु जो कुछ सुनेगा, वही कहेगा, और आने वाली बातें तुम्हें बताएगा।[6]

'मैं तो पानी से तुम्हें मन–फिराव का बपतिस्मा देता हूँ, परन्तु जो मेरे बाद आने वाला है, वह मुझसे शक्तिशाली है, मैं उसकी जूती उठाने के

---

1. 'If you love me, keep my commandments. And I will pray the father and he shall give you another comforter that he may abide with you forever.'

—St. John, 14.15.16.

2. 'But the comforter which is the Holy Ghost, whom the father will send in my name, he shall teach you all things, and bring ali things to your remembrance, whatsoever I have said unto you.'

—St. John, 14. 26.

3. 'Here after I will not talk much with you for the prince of this world cometh, and hath nothing in me.'

—St. John, 14. 30.

4. 'But when the comforter is come whom I will send unto you form the father, even the spirit of the truth, which proceedeth from the father, he shall testiy of me.'

—St. John, 15. 26.

5. 'Nevertheless I tell you the truth, It is expedient for you that I go away for if I go not away, the comforter will not come unto you, but if I depart I will send him unto you.'

—St. John, 16.7.

6. 'Howbeit when he, the spirit of truth, is come, he will guide you into all truth : for he shall not speak of himself, but whatsoever he shall hear, that shall he speak, and he will shew you things to come.'

—St. John, 16.13.

योग्य नहीं, वह तुम्हें पवित्र आत्मा और आग से बपतिस्मा देगा।'[1] उसका सूत्र उसके हाथ में है, और वह अपना खलिहान अच्छी रीति से साफ करेगा, और अपने गेहूँ को तो खत्ते में इकट्ठा करेगा, परन्तु भूसी को उस आग में जलाएगा जो बुझने की नही।[2]

भावी भविष्यद्वक्ता किस जाति में पैदा होगा, इस विषय पर भी ईसा–मसीह के वचन ये हैं–'इसलिए जब दाख की बारी का स्वामी आएगा, तो उन किसानों के साथ क्या करेगा? उन्होंने उससे कहा, वह उन लोगों को बुरी रीति से नाश करेगा, और दाख की बारी का ठीका और किसानों को देगा, जो समय पर उसे फल दिया करेंगे।'[3] 'इसलिए मैं तुमसे कहता हूँ कि परमेश्वर का राज्य तुमसे ले लिया जाएगा, और ऐसी जाति को जो उसका फल लाए, दिया जाएगा।'[4]

उपर्युक्त भविष्यवाणियों के पहले तीन भविष्यद्वक्ता ऋषियों की प्रतीक्षा थी। प्रताक्षित ऋषियों में प्रथम था एलिय्याह और दूसरा था यीशु मसीहा। तीसरे ऋषि को वह ऋषि नाम से व्यवहृत किया गया है। सर्वप्रथम यह स्पष्ट कर लेना आवश्यक है, कि प्रथम दो ऋषि हुए अथवा नहीं, क्योंकि दोनों के बाद 'वह ऋषि' का आविर्भाव निश्चित है।

1. **एलिय्याह**–ईसामसीह के पहले एलिय्याह के आने की भविष्यवाणी की गई थी। एलिय्याह ही यूहन्ना के रूप में प्रकट हुआ था, जैसा कि ईसा–मसीह ने स्वयं कहा है, कि मैं तुमसे सच कहता हूँ कि एलिय्याह आ

---

1. 'I indeed baptize you with water unto repentance : but he that cometh after me is mightier than I, whose shoes I am not worthy to bear : he shall baptize you with the Holy Ghost and with the fire.'

—St. Mathew, 3.11.

2. 'Whose fan is in his hand and he will throughly purge his floor, and gather his wheat into the garner, but he will burn up the chaff with unquenchable fire.'

—St. Mathew, 3.12.

3. 'When the lord therefore of the wineyard cometh, what will he do undo those husbandmen? They say unto him, he will miserably destroy those wicked men, and will let out his wineyard unto other husbandmen, which shall render him the fruit in their seasons.'

—Mathew, 21.40-41.

4. 'Therefore, say I unto you, the kingdom of God shall be taken from you', and given to a nation bringing forth the fruits thereof.'

—St. Mathew, 21.43

चुका, और उन्होंने उसे नहीं पहचाना, परन्तु जैसा चाहा वैसा ही उसके साथ किया।'[1] एलिय्याह के जीवनकाल में भी ईसा मसीह ने लोगों को सचेत किया था, कि यूहन्ना ही एलिय्याह है। ईसा मसीह के शब्दों के अनुसार एलिय्याह से सम्बन्धित भविष्यवाणी यह है—

'यूहन्ना तक सारे भविष्यद्वक्ता और व्यवस्था भविष्यवाणी करते रहे। और चाहो तो मानो, एलिय्याह जो आने वाला था, वह यही है। जिसके सुनने के कान हों, वह सुन ले।'[2]

यूहन्ना ने राजा हेरोदोस को इस बात के लिए कहा था, कि हेरोदोस अपने भाई फिलिप्पूस की पत्नी को अपनी पत्नी के रूप में न प्रयुक्त करे। हेरोदियास जो पहले फिलिप्पुस की पत्नी थी, उसकी अनुमति से उसके तत्काल नियुक्त पति महोदय हेरोदोस ने यूहन्ना को कारागार में डाल दिया था। यूहन्ना ने राजा को हेरोदियास से विवाह करने के लिए मना किया था, अतएव हेरोदियास यूहन्ना को मरवा डालने की चिन्ता में सदा कोई न कोई उपाय खोजती रहती थी। यूहन्ना की धार्मिकता और पवित्रता से प्रभावित होने के कारण राजा हेरोदोस उससे भयभीत था, और उसे सुरक्षित रखे हुए था, तथा यूहन्ना के प्रवचन सुन—सुनकर आनन्दित होता था। अपने जन्म दिन के उत्सव को मनाने की उत्कण्ठा से राजा हेरोदोस ने अपने प्रधानों को एवं विशिष्ट लोगों को भोजनार्थ निमन्त्रित किया। उसी दिन हेरोदियास की पुत्री ने अपनी नृत्यकला से राजा हेरोदोस को मुग्ध कर लिया, जिससे विवश होकर राजा हेरोदोस ने लड़की से कहा, कि मेरे आधो राज्य तक भी जो कुछ तू माँगेगी, उसे प्रदान करने के लिए मैं सहर्ष उद्यत हूँ। लड़की ने अपनी माँ से पूछ कर यूहन्ना के सिर को राजा से थाल में रखकर लाने का वर माँगा। राजा वचनबद्ध था, अतएव न चाहते हुए भी उसे ऐसा करना पड़ा। यह सत्य ही है, कि कुछ स्त्रियाँ अपने प्रेम के मार्ग की दीवार को भी गिरा देती हैं, तथा इतनी निर्दय होती हैं, कि महात्माओं

---

1. 'But I say un to you, that Elias is come already, and they knew him not, but have done unto him whatsoever they listed.'

—Mathew, 17.12.

2. 'For all the prophets and the law prophesied until John. And if ye will receive it, this is Elias, which was for to come. He that hath ears to hear, let him hear.

—Mathew, 11.13-15.

के जीवन को भी तृण के समान नगण्य समझती है।[1] इस प्रकार यह स्पष्ट हो जाता है, कि यूहन्ना हीं एलिय्याह था, जिसके तत्काल बाद ईसा मसीह हुए। वैसे तो दोनों समकालीन थे, परन्तु जीवन–यात्रा के प्रसङ्ग में परवर्ती ईसा–मसीह ही घटित होते हैं।

(2) **यीशु मसीह**—इन्होंने ही इस बात की साक्षी दी थी, कि यूहन्ना ही एलिय्याह है। ये मरियम के पुत्र थे। इनकी माँ ने इन्हें कुमारावस्था में ही जन्म दिया था। इनके कोई पिता न थे। ईश्वर ने इन्हें वह शक्ति प्रदान की थी, जिसके प्रभाव के कारण वे रोगियों का स्पर्श करके भी उन्हें स्वस्थ कर देते थे। इनके उपदेश इतने प्रभावोत्पादक होते थे, कि सुनने वाले भय से घबड़ा जाते थे। इनकी महत्ता को हूण देशवासियों ने नहीं समझा। भारत के राजा शकराज जो विक्रमादित्य के पौत्र थे, जब हूण देश के मध्य भाग में पहुँचे, तो पर्वत में बैठे हुए, श्वेतवस्त्रों से अलंकृत एक पुरुष को देखा। उनसे शकराज ने पूछा, कि आप कौन हैं, और आपका धर्म क्या है? तब इन्होंने बताया कि मैं ईसा मसीह हूँ, और मेरा धर्म वैदिक जप को आश्रित करके निर्मलान्तःकरण होकर परमेश्वर का ध्यान करना है।[2] उक्त स्थान में अपने आने का कारण भी ईसा मसीह यह बताते हैं, कि सत्य के नष्ट हो जाने पर तथा म्लेच्छदेश के मर्यादा से हीन हो जाने पर मैं मसीह यहाँ आया हूँ।[3] अपने नामकरण के विषय में ईसा मसीह यह बतलाते हैं, कि नित्य शुद्ध, कल्याण करने वाले परमेश्वर का ध्यान मैं सदैव करता हूँ, इसलिए मेरा नाम ईसा मसीह है।[4] इतने बड़े माहत्मा एवं धर्मोपदेशक के

---

1. बाइबिल (धर्मशास्त्र), मरकुस, छठा अध्याय
2. 'म्लेच्छेषु स्थापितोधर्मो मया तच्छृणु भूपते।
   मानसं निमलं कृत्वा मल देहे शुभाशुभम्।
   नैगमं जपमास्थाय जपेत निर्मल परम्।
   न्यायेन् सत्यवचसा मनसैक्यैन मानवः।।'
   —भविष्य पुराण, प्रतिसर्ग पर्व, तृतीय खण्ड, द्वितीय अध्याय, श्लोक 27–28
3. श्रुत्वोवाच महाराज प्राप्ते सत्यस्य संक्षये।
   निर्मर्यादे म्लेच्छदेशे मसीहोऽहं समागतः।।
   —भविष्यपुराण, प्रतिसर्ग पर्व, तृ० ख०, 2/25
4. 'ईशमूर्तिर्हृदिप्राप्ता नित्यशुद्धा शिवङ्करी।
   ईशा मसीह इति च मम नाम प्रतिष्ठितम्।।'
   —भविष्य पुराण, प्रतिसर्ग पर्व, तृ० ख० 2/31

संहार के लिए तद्देश्वासियों ने इतने भीषण प्रयास किए, कि दुःख है इस बात का, कि वे राक्षसों से भी बढ़कर दुष्कर्मी थे।

(3) **वह ऋषि**—एलिय्याह और ईशा मसीह के हो जाने के बाद 'वह ऋषि' के उत्पन्न होने का अवसर आता है, जिसके विषय में ईसा मसीह ने भविष्यवाणी की थी। वह ऋषि, जिसे ग्रीक भाषा लिखे गए बाइबिल में 'पेराक्लीट' (फ़ारकलीत) कहा गया है, उसके विषय में विवरण प्रस्तुत किया जाएगा, कि वह कौन है?

वह ऋषि पेराक्लीट नाम से व्यवहृत किया गया है। 'पेराक्लीट' शब्द के अर्थ पर विचार कर लेना आवश्यक है, कि उसका क्या अर्थ है?

**पेराक्लीट का अर्थ**—'पेराक्लीट' शब्द का अर्थ बाइबिल के आजकल के अंग्रेजी अनुवाद में 'कम्फ़ोर्टर' आराम पहुँचाने वाला' तथा हिन्दी अनुवाद में 'सहायक' दिया गया है। 'संसार गुरु' नामक पुस्तक में बाबा अलीमदास ने 'पेराक्लीट' को यूनानी भाषा में 'फारकलीत' नाम से व्यवहृत किया है, जिसका अर्थ उन्होंने "प्रशंसा योग्य' बताया है।[1] सर विलियम म्योर ने मुहम्मद साहब की जीवन–कथा लिखते समय अपने ग्रन्थ के संक्षिप्त संस्करण में उल्लेख किया है, कि अरब के लोगों के मध्य किसी लड़के का नाम 'मोहम्मद' पड़ जाये, यह एक नवीन एवं विचित्र बात है। यद्यपि यह नाम अरब के लोगों को अज्ञात नहीं था, परन्तु नवीन अवश्य था। 'मोहम्मद' शब्द, अरबिक की प्रशंसा अर्थ वाली हम्द धातु से निष्पन्न हुआ है, जिसका अर्थ 'प्रशसित' होता है। हम्द धातु से निष्पन्न दूसरा शब्द 'अहमद' बनता है। बाइबिल के न्यू टेस्टामेण्ट के अरबी में अनूदित कुछ संस्करणों में 'पेराक्लीट' का अर्थ 'अहमद' दिया हुआ है, जो मुसलमानों के धर्म की दृष्टि से मान्य तथा उनका समर्थक रहा। इसी कारण से मुसलमानों ने जूज और क्रिश्चियन को सम्बोधित करते हुए कहा, कि हमारे ऋषि का उल्लेख आप

---

1. 'उन्हीं महर्षि का नाम फारकलीत अर्थात् 'प्रशंसा योग्य' है। फारकलीत, अहमद तथा मोहम्मद का यूनानी अनुवाद है।'

संसारगुरु, पृ० 5—बाबा अलीमदास

लोगों की धर्म पुस्तकों में भी है।[1] जिस पेराक्लीट के विषय में बाइबिल में वर्णन आया है, उसकी सिद्धि मोहम्मद साहब पर होती है। सर विलियम म्योर ने इस बात का उल्लेख किया है, कि मरियम के पुत्र ईसा मसीह ने इस बात की ओर लोगों का ध्यान आकृष्ट किया है, कि मैं पुरातन विधान की पुष्टि एवं समर्थन के लिए भेजा गया ऋषि हूँ, परन्तु मेरे बाद भी एक होगा, जिसका नाम 'अहमद' होगा।[2] यहाँ 'अहमद' नाम 'पेराक्लीट' के लिए प्रयुक्त हुआ है, क्योंकि बाइबिल में ईसा मसीह ने अपने बाद आने वाले ऋषि को 'पेराक्लीट' शब्द से व्यवहृत करते हुए, उसकी बातों के मानने के लिए भी लोगों को उत्साहित किया है।[3] इस प्रकार यह स्पष्ट हो जाता है, कि 'पेराक्लीट' का अर्थ प्रशंसक होता है, जिसका अरबी अनुवाद 'अहमद' होता है।

बाइबिल के 'न्यू टेस्टामेण्ट' में जिसके आने की भविष्यवाणी की गई है, उसमें क्या–क्या विशेष बातें होंगी, जिससे वह पहचाना जाएगा, इस बात पर विवरण प्रस्तुत है—

(क) **ईसा मसीह द्वारा कही गई बातों का स्मरण कराने वाला**—ईसा मसीह ने इस बात का स्पष्ट निर्देश किया है, कि वह नया विधान लेकर

---

1. 'The child was Called Mahomet. This name was rare among the Arabs, but not unknown. It is derived from the root Hamd and signifies, 'The praised.' Another from is Ahmad, which having been erroneusly employed as a translation of 'The Paraclete' in some Arabic Version of the New Testament, became a favourite term with Mohametans, specially in addressing Jews and Christians, for it was they said, 'The title under which the prophet had been in their books predicted.'

—Life of Mahomet (Abridge Edition)
—Sir William Muir, P. 5. (London 1871)

2. That the promise of the paraclete was capaple of perversion, we see in the heresy of Montanus : and it is probable that a garbled version of the same promise communicated to Mahomet may have given rise to the following passage (सूर : 61 रूफ़). And calll to mind when Jesus, son of Mary said :-O' children of Israeli verily I am apostle of God unto you, attesting the Book of the Law revealed before me land giving good tidings of a prophet that shall come after me, whose name is AHMAD.'

—Life of Mahomet. (A bribge Edition), Page 164.

3. Bible, John 14.16.

नहीं, अपितु पुरातन विधान की पुष्टि के लिए आए थे।[1] ईसा मसीह जिस विधान की पुष्टि के लिए आए थे, वह विधान था—मूसा का विधान।

(ख) **ईसा मसीह के पश्चात् आना**—वह ऋषि जिसके आने की भविष्यवाणी की गई है, वह संसार से ईसा मसीह के प्रस्थान के बाद आएगा।

(ग) **संसार के नायक के रूप में आगमन**—वह ऋषि जब आएगा, तो संसार के नायक के रूप में आएगा।

(घ) **सत्य का मार्ग-प्रदर्शक**—वह ऋषि संसार को सत्य का मार्ग दिखाएगा।

(ड.) **पवित्र आत्मा और आग से बपतिस्मा देने वाला**—वह ऋषि पवित्र आत्मा और आग से बपतिस्मा देगा, इस बात की ओर संकेत बाइबिल के सेण्ट मैथ्यू (3/11) से मिलता है। इस भविष्यवाणी से कुछ लोग ईसा मसीह का ग्रहण करते हैं, परन्तु ईसा मसीह ने पवित्र आत्मा से बपतिस्मा तो दिया, परन्तु आग से बपतिस्मा नहीं दिया। आग से बपतिस्मा देने का तात्पर्य है, कि दुष्टों को मार्ग दिखाने के लिए उनके साथ युद्ध करके उन्हें पराजित करना और उन्हें ईश्वरीय मार्ग पर लाना। ईसा मसीह तो कोई भी युद्ध नहीं किये, अतः उक्त भविष्यवाणी 'वह ऋषि' को अधिकृत करके कही गई है।

(च) **हाथ में सूप रखने वाला तथा खलिहान साफ करने वाला**—बाइबिल में उल्लेख है, कि भावी ऋषि हाथ में सूप रखेगा और खलिहान साफ करेगा। इतना ही नहीं, वह गेहूँ को तो खत्ते मे इकट्ठा करेगा, और भूसी को गेहूँ से अलग करके आग में जला देगा। बाईबिल के उक्त कथन से कुछ लोग यह समझते हैं, कि भावी ऋषि सदा अपने हाथ में सूप लिए हुए घूमा करेगा और खलिहान साफ किया करेगा, तथा गेहूँ को खत्ते में एकत्र करके भूसी को आग में जलाया करेगा। ऐसा समझने वालों की बुद्धि में जड़ता का पत्थर पड़ा हुआ है, जिससे वे ऋषि के काम—सूप लेना तथा खलिहान साफ करना समझते हैं। बाइबिल में जो बताया गया है, वह अलङ्कारिक शैली में कहा, गया है, जिसका अभिप्राय यह है, कि भावी

---

1. 'Think not that I am come to destroy the Law, or the prophets, I am not come to destroy, but to fulfil.'

—Saint Mathew, 5.17.

ऋषि की बुद्धि सदसत् का विवेक करने वाली होगी। 'सार–सार को गहि रहे, थोथा देइ उड़ाय' के सिद्धान्त से भावी ऋषि तत्व की बातों को ग्रहण करेगा, और तत्त्वहीन बातों को वान की आग में जला देगा। खलिहान साफ करने का अर्थ यह है, कि जिस व्यक्ति को तत्त्व की बातें बताएगा, पहले उसका अन्तःकरण साफ करेगा।' 'खलिहान्' शब्द 'अन्तःकरण' के लिए प्रयुक्त हुआ है, जिसमें कुछ रखने के पहले उसकी सफाई आवश्यक है।

(छ) **अन्य जाति में आने वाला**—भावी ऋषि अन्य जाति में आएगा, इस बात का उल्लेख बाइबिल में स्पष्ट रूप से किया गया है। ईसा मसीह ने (मैथ्यू–21, 43) स्पष्ट रूप से घोषित किया है, कि इसलिए मैं तुमसे कहता हूँ, कि परमेश्वर का राज्य तुमसे ले लिया जाएगा और ऐसी जाति को, जो उसका फल लाए, दिया जाएगा। इससे स्पष्ट है कि भावी ऋषि उस जाति में पैदा होगा, जिससे भिन्न वे लोग हैं, जिन्हें सम्बोधित करके ईसा मसीह ने कहा था। इसीलिए ईसाइयों एवं जूजों को यह आशा छोड़ देनी चाहिए कि भावी ऋषि उनकी जाति में पैदा होगा।

अब हम प्रत्येक विशेषता के आधार पर उस व्यक्ति को प्रमाणित कर रहे हैं, जो 'वह ऋषि' होने की योग्यता रखता है।

**अन्तिम ऋषि की सिद्धि**—'पेराक्लीट' का अर्थ 'प्रशंसक' होता है, जिसे अरबी भाषा में 'अहमद' कहते हैं। पहले इस बात को हम दिखा चुके हैं, कि अरबी में बाइबिल के अनुवाद में 'पेराक्लीट' का अर्थ 'अहमद' बताया गया है। उपर्युक्त अर्थ मुसलमानों के समर्थन में था और ईसाई लोग स्वाभाविक रूप से मुसलमानों से द्वेषभाव रखते हैं, इसलिए उन्होंने उपर्युक्त अनुवाद को गलत सिद्ध किया।

आज जो अनुवाद बाइबिल के मिलते हैं, उनमें 'पेराक्लीट' का अनुवाद 'कम्फ़ोर्टर' (अंग्रेजी में) और 'सहायक' (हिन्दी में) दिया हुआ है। यदि हम 'पेराक्लीट' का अर्थ सहायक या कम्फ़ोर्टर ही मानें तो भी उपर्युक्त दोनों बातें मोहम्मद साहब के पक्ष में पूर्ण रूपेण घटित होती हैं।

सर्वप्रथम हम इस बात की पुष्टि कर रहे हैं, कि मोहम्मद साहब 'सहायक' थे। चादर ओढ़े हुए एक दिन मोहम्मद साहब नमाज पढ़ने जा रहे थे, तभी एक अरबी देहाती ने आकर आपकी चद्दर इतनी तेजी से खींची, कि चद्दर की रगड़ से, आपकी गरदन दुखने लगी। मोहम्मद साहब ने प्रश्न

किया, कि तुम क्यों ऐसा कर रहे हो? अरबी देहाती ने उत्तर दिया कि मुझे एक आवश्यकता आ पड़ी है, उसकी आप पूर्ति करें। मोहम्मद साहब ने नमाज पढ़ना रोककर उस देहाती का काम कर दिया।[1] प्रस्तुत उदाहरण से यह स्पष्ट हो जाता है, कि मोहम्मद साहब लोगों की सहायता करने में इतना आसक्त रहते थे, कि नमाज पढ़ना बन्द करके भी दूसरों की सहायता करना उचित समझा, परन्तु आज के मुसलमान नमाज के आगे किसी मरते हुए प्यारे को सम्भवतः पानी भी न पिलाएँ।

'कम्फ़ोर्टर' का अर्थ होता है—'आराम देने वाला'।

मोहम्मद साहब सभी को आराम देने वाले थे। केवल मनुष्यों को ही नहीं, उन्होंने पशुओं को भी आराम दिया। मोहम्मद साहब ने पशुओं के कान तथा पूंछ को काटने की परम्परा को बन्द कराया, और पशुओं के दागने का भी निषेध किया। सवारी पर काठी तथा जीन लगाकर देर तक खड़ा रखने का निषेध करने के अतिरिक्त मोहम्मद साहब ने पशुओं के पारस्परिक लड़ाए जाने को भी बुरा बताया।[2] जीवित लड़कियों को मारकर उन्हें भूमि में गाड़ देने को भी मोहम्मद साहब ने बुरा बताया। इस प्रकार यह सिद्ध होता है, कि मोहम्मद साहब 'आराम देने वाले' भी थे।

**(क) ईसा मसीह की कही गई बातों का स्मरण कराने वाला**—अन्तिम ऋषि को ईसा की कही गई बातों का स्मरण कराने वाला कहा गया है। मोहम्मद साहब ने अपने पहले आने वाले सभी ऋषियों का समर्थन किया है और प्रत्येक मुसलमान के लिए यह आवश्यक बताया है कि वह कुरान एव इससे पूर्व उतारे गए सभी ईश्वरीय ग्रन्थों पर विश्वास रखें। इस प्रकार वेद, बाइबिल एवं कुरआन तीनों ही ग्रन्थ प्रत्येक मुसलमान (आस्तिक) के लिए श्रद्धेय और मान्य सिद्ध होते हैं। इस प्रकार ईसा मसीह का समर्थन भी मोहम्मद साहब करते हैं। क्योंकि ईसा मसीह मोहम्मद साहब के पूर्ववर्ती ऋषि हैं। ईसा मसीह मूसा के विधान की पुष्टि के लिए आए थे, और मूसा के विधान का समर्थन अत्यधिक प्राबल्य के साथ मोहम्मद साहब ने किया है।

**(ख) ईसा मसीह के पश्चात् आना**—मोहम्मद साहब ईसा मसीह के

1. संसारगुरु, पृ० 60—'बाबा अलीमदास'
2. संसारगुरु, पृ० 60—'बाबा अलीमदास'

परवर्ती थे।

(ग) **संसार के नायक के रूप में आमगन**—बाइबिल में अन्तिम ऋषि के लिए कहा गया है, कि वह संसार का नायक होगा। मोहम्मद साहब ने जिस धर्म का प्रचार एवं प्रसार किया उसे सनातन धर्म और सार्वभौम धर्म कहा। कुछ लोग यह ग़लत समझते हैं कि मोहम्मद साहब इस्लाम धर्म के संस्थापक थे, और इस्लाम धर्म तभी से इस जगतीतल में प्रसारित हुआ, जब से मोहम्मद साहब ने इसका प्रसार किया। 'इस्लाम' का अर्थ 'ईश्वरीय' होता है। इसे मोहम्मद साहब ने कहा है, कि यह सनातन धर्म है। सनातन का अर्थ होता है—सब दिन से चला आने वाला। अपने जीवन काल में ही मोहम्मद साहब ने बहुसंख्यक लोगों का नेतृत्व प्राप्त कर लिया था। अरब में रहने वाले लोगों को और पिशाचों को अपने वश में कर लिया।

(घ) **सत्य का मार्ग-प्रदर्शक**—मोहम्मद साहब ने सत्य का मार्ग प्रदर्शित किया, और ईश्वर से पराड्.मुख लोगों को सत्य का ब्रह्म—मन्त्र सिखाया—'लाइलाह इल्लल्लाह, मुहम्मदुर्रसूलल्लाह।' 'लाइलाह इल्लल्लाह' को वेदान्त में 'एकं ब्रह्म दितीयं नास्ति' कहा गया है।

(ड.) **पवित्र आत्मा और आग से बपतिस्मा देने वाला**—'पवित्र आत्मा' शब्द जिब्रील के लिए आया हुआ है। जिब्रील को ही सरस्वती कहा जाता है, जो ईश्वरीय ज्ञान को ऋषियों तक पहुँचाती हैं। मोहम्मद साहब को ईश्वरीय ग्रन्थ अध्ययन सरस्वती ने ही आकर पर्वतीय गुफा में कराया और मोहम्मद साहब ने उस ग्रन्थ का ज्ञान लोगों तक पहुँचाया।। दुष्टों को मार्ग दिखाने के लिए मोहम्मद साहब ने पहले तो शान्ति का आश्रय लिया, परन्तु जब शान्ति से वे लोग न माने और उद्दण्डता करते रहे, तो मोहम्मद साहब ने उनका दमन करने के लिए आग (उष्णता) अर्थात् युद्ध का आश्रय लिया।

(च) **हाथ में सूप रखने वाला तथा खलिहान साफ करने वाला**—हाथ में सूप रखने तथा खलिहान साफ करने का अर्थ तो पहले स्पष्ट किया जा चुका है, कि लोगों के अन्तःकरण को साफ करके उनमें यथार्थ बातों का समावेश करने वाला, तथा अपने अन्दर सत्य और असत्य का विवेचन करने वाला वह ऋषि होगा। सरस्वती के माध्यम से मोहम्मद साहब पर अवतीर्ण ग्रन्थ 'कुरान' को 'फुरकान' भी कहा जाता है।

'फुरकान' का अर्थ होता है—सत्य और असत्य का विवेचन करने वाला।

(छ) **अन्य जाति में आने वाला**—अन्तिम ऋषि के रूप में मोहम्मद साहब ही पूर्ण–रूपेण सिद्ध होते हैं, क्योंकि वह ईसा एवं उनके द्वारा उपदिष्ट जूजों एवं यहूदियों की जाति में नहीं पैदा हुए थे। ईसा का सम्बन्ध इसहाक की वंश–परम्परा से है, और मोहम्मद साहब का सम्बन्ध इस्माइल की वंश परम्परा से है।

इस प्रकार यह सिद्ध हो जाता है, कि जिस ऋषि के होने की भविष्यवाणी बाइबिल के न्यू टेस्टामेण्ट में दी गई है, वह मोहम्मद साहब ही हैं।

## अध्याय 6

# अन्तिम बुद्ध-मैत्रेय

'ऋषि' को बौद्ध धर्म की भाषा में 'बुद्ध' कहा जाता है। अन्तिम बुद्ध के विषय में भविष्यवाणी का स्वरूप प्रस्तुत है, जिसे गौतम बुद्ध ने अपने मृत्यु काल के समय अपने प्रिय शिष्य नन्दा से बताया था। "नन्दा! इस संसार में मैं न तो प्रथम बुद्ध हूँ और न तो अन्तिम बुद्ध हूँ। इस जगत् में सत्य तथा परोपकार की शिक्षा देने के लिए अपने समय पर एक और 'बुद्ध' आएगा। वह पवित्र अन्तःकरण वाला होगा। उसका हृदय शुद्ध होगा। ज्ञान और बुद्धि से सम्पन्न तथा समस्त लोगों का नायक होगा। जिस प्रकार मैंने जगत् को अनश्वर सत्य की शिक्षा प्रदान की है, उसी प्रकार वह भी जगत् को सत्य की शिक्षा देगा। जगत् को वह ऐसा जीवन मार्ग दिखाएगा, जो शुद्ध (अमिश्रित) तथा पूर्ण भी होगा। नन्दा! उसका नाम मैत्रेय होगा।"[1]

'बुद्ध' का अर्थ 'बुद्धि से युक्त' होता है। बुद्ध मनुष्य ही होते हैं, देवता आदि नहीं।[2]

## बुद्ध की विशेषताएँ

बुद्ध ऐश्वर्यवान् एवं धनवान् होता है।

बुद्ध सन्तान से युक्त होता है।

बुद्ध स्त्री तथा शासन से युक्त होता है।

बुद्ध अपनी पूर्ण आयु तक जीवित्त रहता है।[3]

बुद्ध पद को प्राप्त व्यक्ति का यह सिद्धान्त होता है, कि अपनी सिद्धि के लिए अपना कार्य स्वयं करना चाहिए।[4] बुद्ध केवल धर्म प्रचारक होते हैं।[5] 'बुद्ध' को 'तथागत' भी कहा जाता है। जिस समय बुद्ध एकान्त

---

1. Gospel of Buddha, by Carus, P. 217
2. 'It is only a human being that can be a Buddha, 'a deity can not.' —Mohammed in The Buddhist Scriptures, P. 1
3. Warren, P. 79.
4. The Dhammapada, S. B. E. Vol X. P. 67.
5. The Tatha gatas (Buddhas) are only preachers'. —The Dhammapada, S. B. E. Vol. X. P. 67.

में रहता है, उस समय ईश्वर उसके साथियों के रूप में देवताओं और राक्षसों को भेजता है।[1] प्रत्येक बुद्ध अपने पूर्ववर्ती बुद्ध का स्मरण कराता है और अपने अनुयायियों को 'मार' से बचने की चेतावनी देता है। 'मार' का अर्थ बुराई एवं विनाश को फैलाने वाला होता है।[2] जिसे उर्दू भाषा में 'शैतान' तथा अंग्रेजी में 'डेविल' कहा जा सकता है। बुद्ध के अनुयायी पक्के अनुयायी होते हैं, जिन्हें कोई भी उनके मार्ग से विचलित नहीं कर सकता।[3] संसार में एक समय में केवल एक ही बुद्ध रहता है।[4]

बुद्ध के लिए सबसे आवश्यक इस बात का होना है, कि संसार का कोई भी व्यक्ति उसका गुरु न हो।[5]

प्रत्येक बुद्ध के लिए बोधिवृक्ष का होना आवश्यक है। हर एक बुद्ध के लिए बोधिवृक्ष के रूप में अलग-अलग वृक्ष निश्चित रहे हैं।

## बुद्ध मैत्रेय की विशेषताएँ

**मैत्रेय का अर्थ होता है**—दया से युक्त।

बुद्ध होने के कारण अन्तिम बुद्ध मैत्रेय में भी बुद्ध की सभी विशेषताएँ पाई जाएँगी।

मैत्रेय बोधिवृक्ष के नीचे सभा का आयोजन करेगा।[7]

बोधिवृक्ष के दो प्रकार हैं—(1) सांसारिक वृक्ष, (2) स्वर्गीय वृक्ष।

बोधिवृक्ष के नीचे बुद्ध को ज्ञान प्राप्ति होती है।

इस समय हम स्वर्गीय बोधिवृक्ष के विषय में कुछ विवरण प्रस्तुत कर रहे हैं।

1. स्वर्गीय बोधिवृक्ष बहुत ही विस्तृत क्षेत्र में है।
2. ज्ञान प्राप्ति के बाद बुद्ध स्थिर दृष्टि से उस बोधिवृक्ष को देखता

---

1. Saddharma-Pundrika, S. B. E. Vol. XXI. P. 225.
2. Carus, P. 251.
3. Dhammapada, S. B. E. Vol. X. P. 67.
4. The Life and Teachings of Buddha, Anagarika Dhammapada, P. 84.
5. Romantic History of Buddha, by Beal, P. 241.
6. Maitreya means 'the merciful.'
—Mohammed In the Buddhist, Scriptures, P. 15.
7. Takakusu, P. 213.
8. Romantic History of buddha, by Beal, P. 237.

है।[8]

सामान्य मनुष्यों की अपेक्षा बुद्धों के गर्दन की हड्डी अत्यधिक दृढ़ होती थी, जिससे वे गर्दन मोड़ते समय अपने पूरी शरीर को हाथी की तरह घुमा लेते थे।[1] मैत्रेय में भी उक्त गुण का होना स्वाभाविक है।

अब हम यह सिद्ध करेंगे कि कौन ऐसा व्यक्ति है, जिस पर बुद्धों की सभी विशेषताएँ पूरी उतरती हैं और जो मैत्रेय की कसौटी पर खरा उतरता है।

कुरान में मोहम्मद साहब के ऐश्वर्यवान् और धनवान् होने के विषय में यह ईश्वरीय वाणी है कि तुम पहले निर्धन थे, हमने तुमको धनी बना दिया। मोहम्मद साहब ऋषि पद को प्राप्त करने के बहुत पहले धनी हो गए थे।[2]. मोहम्मद साहब के पास अनेक घोड़े थे। उनकी सवारी के रूप में प्रसिद्ध ऊँट 'अलकसवा' था, जिस पर सवार होकर मक्का से मदीना गए थे और बीस की संख्या में ऊँटनियाँ थीं, जिसका दूध मोहम्मद साहब और उनके बाल–बच्चों के पीने के लिए पर्याप्त था, साथ ही साथ सभी अतिथियों के लिए भी पर्याप्त था। ऊँटनियों का दूध ही मोहम्मद साहब व उनके बाल–बच्चों का प्रमुख आहार था। मोहम्मद साहब के पास 7 बाकरियाँ थीं, जो दूध का साधन थीं। मोहम्मद साहब दूध की प्राप्ति के लिए भैंसें नहीं रखते थे, इसका कारण यह है कि अरब में भैंसें नहीं होतीं।[3] उनके सात बागें खजूर की थीं जो बाद में धार्मिक कार्यों के लिए मोहम्मद साहब द्वारा दे दी गई थीं।[4] मोहम्मद साहब के पास तीन भूमिगत सम्पत्तियाँ थीं, जो कई बीघे के क्षेत्र में थीं। मोहम्मद साहब के अधिकार में कई कुँए भी थे। इतना स्मरणीय है, कि अरब में कुआँ का होना बहुत बड़ी सम्पत्ति

---

1. Dhammapada, S. B. E. Vol. XI P. 64. footnote.
2. 'ववजदक आइलन फअग़ना'
(और तुमको निर्धन पाया, बाद में तुमको धनी कर दिया)
—सूर : 93, आयत–8
3. Life of Mahomet-Sir William Muir, (Abridge Edition), P. 545-546
4. Life of Mahomet-Sir William Muir, (Abridge Edition), P. 547
5. Life of Mahomet-Sir William Muir, (Abridge Edition), P. 548

समझी जाती है, क्योंकि वहाँ रेगिस्तानी भू–भाग हैं।[5] मोहम्मद साहब के बारह पत्नियाँ, चार लड़कियाँ, और 3 लड़के थे। बुद्ध के अन्तर्गत पत्नी और सन्तान का होना द्वितीय गुण है। मोहम्मद साहब के पूर्ववर्ती भारतीय बुद्धों में यह गुण नाममात्र को पाया जाता था, परन्तु मोहम्मद साहब के पास उसका बारह गुना गुण विद्यमान् था। उनकी पत्नियों के नाम हम नराशंस के वैदिक भाग में उल्लिखित कर चुके हैं।

मोहम्मद साहब ने शासन भी किया। अपने जीवन काल में ही उन्होंने बडे–बड़े राजाओं को पराजित करके उन पर अपना प्रभुत्व स्थापित किया। अरब के सम्राट् होने पर भी उनका भोज्य पदार्थ पूर्ववत् था।[1]

मोहम्मद साहब अपनी पूर्ण आयु तक जीवित रहे। अल्पायु में उनका देहावसान नहीं हुआ और न तो वे किसी के द्वारा मारे गए।

मोहम्मद साहब अपना काम स्वयं कर लेते थे।[2] उन्होंने अपने जीवन भर धर्म का प्रचार किया। उनके धर्म–प्रचारक स्वरूप की पुष्टि अनेक इतिहासकारों ने भी की है।[3] यद्यपि उनके विषय में यह बात तो अत्यधिक प्रसिद्ध है ही।

जिस समय मोहम्मद साहब एकान्त में रहते थे, उस समय कभी–कभी देवता और राक्षस भी उनके पास आ जाया करते थे।[4]

मोहम्मद साहब ने भी अपने पूर्ववर्ती ऋषियों का समर्थन किया, इस बात के लिए आप पूरा कुरआन देख सकते हैं। उदाहरण रूप में कुरआन में दूसरी सूरः में उल्लेख है कि 'ऐ आस्तिको! (मुसलमानो) तुम कहो कि हम ईश्वर पर पूर्ण आस्था रखते हैं और जो पुस्तक हम पर अवतीर्ण हुई, उस पर और जो–जो कुछ एब्राहीम, इस्माइल, इसहाक और

---

1. 'The fare of the desert seemed most congenial to him, even when he was sovereign of Arabia.'

—The Speeches and Table Talk of The Prophet Mohammad, by Lanepoole, P. XXX.

2. '.......mended his own cloths, milked the goats and waited upon himself.'

—Speeches and Table Talk of The Prophet Mohammad, by Lanepoole, P. XXIX.

3. Mohammad and Mohammedenism, by Rev. Bosworth Smith, P. 98

4. कुरआन, सूरः 72, आयत 1–19.

याकूब पर उनकी सन्तान (के ऋषियों) पर और जो कुछ मूसा और ईसा को दी गई, उन पर भी और ज़ो कुछ अनेक ऋषियों को, उनके पालक (ईश्वर) की ओर से उपलब्ध हुई उन पर भी हम आस्था रखते हैं और उन ऋषियों में किसी प्रकार का अन्तर नहीं मानते और हम उसी एक ईश्वर के मानने वाले हैं।[1]

मोहम्मद साहब ने अपने अनुयायियों को शैतान से बचने की चेतावनी बार—बार दी थी। कुरआन में शैतान से बचने के लिए यह कहा गया है, कि जो शैतान को अपना मित्र बनाएगा, उसे वह भटका देगा और नारकीय कष्टों का मार्ग प्रदर्शित करेगा।[2]

मोहम्मद साहब के अनुयायी कभी भी मोहम्मद साहब के बताए हुए मार्ग से विचलित न होते हुए उनकी पक्की शिष्यता अथवा मैत्री में आबद्ध रहते हैं। मोहम्मद साहब का संग उनके अनुयायियों ने आमरण नहीं छोड़ा, भले ही उन्हें कष्टों का सामना करना पड़ा हो।[3]

संसार में जिस समय मोहम्मद साहब बुद्ध थे, उस समय किसी भी देश में कोई अन्य बुद्ध नहीं था। मोहम्मद साहब के बुद्ध होने के समय सम्पूर्ण संसार की सामाजिक और धार्मिक स्थिति, बहुत ही खराब थी, इस बात की पुष्टि 'कल्कि अवतार और मोहम्मद साहब' शोध पुस्तक में देख सकते हैं।

मोहम्मद का कोई भी गुरु संसार का व्यक्ति नहीं था। मोहम्मद साहब पढ़े--लिखे भी नहीं थे, इसीलिए उन्हें 'उम्मी' भी कहा जाता है। ईश्वर द्वारा मोहम्मद साहब के अन्तःकरण में उतारी गई आयतों की संहिता कुरआन है।[4] प्रत्येक बुद्ध के लिए बोधिवृक्ष का होना आवश्यक है। किसी

---

1. कुरआन, सूरः 2, आयत 136.
2. कुरआन, सूरः 22, आयत--4.
3. **Mohammed and Mohammedenism,**
   **—by Rev. Bosworth Smith, P. 110-111.**
4. 'व इन्नहू ल तन्जोलु रब्बिल् आलमीन नजल बिहिरिहुल अमीनु अला कल्बिक लितकून मिनल्मुन्ज़िरीन।

—कुरआन, सूरः 26, आयत 192—194

(हे मोहम्मद! यह कुरआन समस्त लोकों के पालक का उतारा हुआ है, जिसे तुम्हारे दिल पर एक अमानतदार आत्मा लेकर उतरी है ताकि तुम सब लोगों को डराओ।')

बुद्ध के लिए बोधिवृक्ष के रूप में अश्वत्थ (पीपल), किसी के लिए न्यग्रोध (बरगद) तथा किसी बुद्ध के लिए उदुम्बर (गूलर) प्रयुक्त हुआ है। बुद्ध मैत्रेय के लिए जिस बोधिवृक्ष का होना बताया गया है, वह है—कड़ी और भारयुक्त काष्ठ वाला वृक्ष।[1]

मोहम्मद साहब के लिए बोधिवृक्ष के रूप में हुदेबिया स्थान में एक कड़ी और भारयुक्त काष्ठवाला वृक्ष था, जिसके नीचे मोहम्मद साहब ने सभा भी की थी।

'मैत्रेय' का अर्थ होता है—दया से युक्त। 16 अक्टूबर सन् 1930 लीडर पृ० 7 कालम 3 में एक बौद्ध ने 'मैत्रेय' का अर्थ 'दया' किया है। मोहम्मद साहब दया से युक्त थे। इसी कारण से मुहम्मद साहब को 'रहमतुल्लिल्लोमीन' कहा जाता है।[2] जिसका अर्थ है—'समस्त संसार के लिए दया से युक्त।' बुद्धों के अन्तर्गत पाई जाने वाली सभी विशेषताएँ मोहम्मद साहब में भी विद्यमान थीं।

मोहम्मद साहब ने भी स्वयं में एक वृक्ष को देखा था, जो ईश्वर के सिंहासन के दाहिनी ओर विद्यमान था, जो इतने बड़े क्षेत्र में था, जिसे एक घुड़सवार लगभग सौ वर्षों में भी उसकी छाया को पार नहीं कर सकता था।[3]

मोहम्मद साहब ने भी स्वर्ग में वृक्ष को आँख बिना गिराए हुए देखे थे।[4]

मैत्रेय के विषय में जो यह कहा गया है कि किसी भी तरफ मुड़ते समय वह अपने शरीर को पूरा घुमा लेगा। यही बात मुहम्मद साहब के भी विषय में थी, कि वह बातचीत करने में किसी मित्र की ओर देखते समय अपने शरीर को पूरा घुमा लेते थे।[5]

इस प्रकार यह सिद्ध होता है, कि बौद्ध ग्रन्थों में जिस मैत्रेय के होने की भविष्यवाणी की गई है, वह अन्तिम ऋषि ही हैं।

---

1. 'According to some of the modern Buddhist scholars the Bo-tree of the Buddha Maitreya is the 'Ironwood tree.'

—Mohammed in the Buddhist scriptures, Page 64.

2. 'वमा अर्सल्नाक इल्ला रहमतल्लिल्आलमीन,

—कुरआन, सूरः 11, आयत 107.

(हे मोहम्मद! हमने तुमको समस्त लोकों के लिए दया बनाकर भेजा)

3. 'In paradise there is a tree (Such) that a rider can not cross its shade even in hundred years.'

—Mohammed in the Buddhist Scriptures, Page 79

4. 'मा जाग़ल् बसरुवमा तग़ा', —कुरआन, 53.17.

(आँख न मुड़ी न बढ़ी।)

5. 'If he turned in conversation towards a friend, he turned not partially, but with his full face, and his whole body.'

—The Life of Mohammat, by Sir William Muir Page 511-512.

# पवित्र वेद

## और

# इस्लाम धर्म

कल्कि अवतार कौन हैं?

मक्का या मक्तेश्वर?

हज़रत नूह या मनू?

नराशंस कौन हैं?

पुरूष मेधा या बकरी-ईद?

कुरआन और वेदों में क्या समानता है?

# पवित्र वेद
# और
# इस्लाम धर्म

लेखक : क्यू. एस. ख़ान
B.E (Mech)
(ई.मेलः hydelect@vsnl.com)

**Printed by**
Farid Book Depot (Pvt.) Ltd.
2158-59, M.P Street, Pataudi House, Darya Ganj, New Delhi-2
Phone-011-23289786, 23280786, Fax- 011-23279998
E-mail- farid@ndf.vsnl.net.in
Website:- faridexport.com. / faridbook.com

## Mr. Q.S. Khan is also author of following books

1. Law of Success for both the Worlds
2. How to prosper Islamic way
3. Yashachi Gurukilli
   (Marathi Translation of "Law of Success for both the Worlds")
4. Introduction to Hydraulic Presses.
5. Design and Manufacturing of Hydraulic cylinders.
6. Study of Hydraulic Valves, Pumps and Accumulators.
7. Study of Hydraulic Accessories
8. Study of Hydraulic Circuit
9. Study of Hydraulic Seals, Fluid Conductor, and Hydraulic Oil.
10. Essential knowledge required for Design and Manufacturing of Hydraulic Presses.
11. Teachings of Vedas and Quran
12. Hajj. Journey Problems and their easy Solutions.

(This book is translated in Urdu, Hindi, Gujarati, and Bengali languages)

# अनुक्रमणिका

# प्रस्तावना

इस पुस्तक के लिखने का उद्‌देश्य मुस्लिम और हिंदू भाइयों के बीच राजनीतिक पार्टियों के द्वारा जो द्वेष (नफरत) पैदा की जा रही है उसे कम करना है।

इस पुस्तक में मैंने ऐसे विषयों के बारे में जानकारी देने का प्रयत्न किया है जो दोनों धर्मों में समान हैं।

अगर हम किसी दूर देश में जाऐं और यदि हमें पता चले की हमारे देश का कोई व्यक्ति वहाँ मौजूद है तो उस से बिना परिचय के भी एक अपना पन, सहानुभूति या दोस्ती का एहसास होता है। और यह एहसास एक समान (common) देश से होने के कारण होता है।

समान (common) चीज़ें दोस्ती बढ़ाती हैं। इसी लिए मैं ने दोनों धर्मों के समान विषयों (common topics) की जानकारी देने की कोशिश की है। मुझे आशा है कि यह समानताएं दोनों समुदायों के बीच नफ़रत (द्वेष) कम करने और भाई-चारा बढ़ाने का ज़रिया बनेंगे।

में इस विषय में तज्ञ (Specialist) व्यक्ति नहीं हुँ। इस पुस्तक को पढ़णे के बाद अगर इसमें कुछ गलतियां आपको नजर आएं तो कृपा करके मुझे अवश्य सुचित किजीएगा।

मुझे आशा है कि शांतता-प्रेमी लोग इस पुस्तक को पसंद करेंगे।

क्यू. एस. खान
hydelect@vsnl.com

# हिन्दू धर्म के ईश्वरीय ग्रंथ

- हिन्दुस्तानी लोग सारी दुनिया में अपनी मेहनत, ईमानदारी, उच्च शिक्षा, और शराफत के लिए जाने जाते हैं। इसलिए अमेरीका के नासा (National aeronautic & Space organisation of America) में ३५ प्रतिशत वैज्ञानिक हिन्दुस्तानी हैं। और यही कारण है कि अमेरिका, जर्मनी, कनाडा, आस्ट्रेलिया, न्यूज़ीलैंड इत्यादी में नये शहरी के रूप में हिंदुस्तानियों को प्राथमिकता दी जाती हैं।

लेकिन इस महान देश के महान नागरिक धर्म के मामले में सारी दुनिया से बिल्कुल अलग क्यों हैं? हर प्रदेश में या हर मज़हब में एक पैगम्बर और एक धार्मिक ग्रन्थ है। लेकिन हिन्दुस्तानी लोग यह विस्तार से बता नहीं पाते कि उनके पैगम्बर कौन है और उनके ईश्वरी ग्रंथ कौनसे हैं। ऐसा क्यों?

- लेकिन यह सत्य नहीं है। इस महान देश में भी अनेक पैगम्बर आए और उनके पवित्र ग्रंथ भी हैं। लेकिन दुर्भाग्य से उनका धार्मिक ज्ञान आम लोगों तक पहुँचने में बहोत सारी बाधाएं आती रही। इसलिए जैसे-जैसे काल में गुजरते गया आम लोगों का दोनों से (पैगम्बर और ईश्वरी ग्रंथ) संबध टुट गया और वे उनकी पहचान भूल गए।

इस पुस्तक में हम पैगंबर और ईश्वरी ग्रंथों कि जानकारी लेंगे।

- सन् १८०० ई. तक वेद लिखित रूप में न थे। इसे पंडितों ने ज़बानी (Memorise) याद कर रखा था। धार्मिक ज्ञानपर पुरोहित समाज का पुरा नियंत्रण था। इस कारण सिर्फ उन्हींको धार्मिक ज्ञान सिखने का अधिकार था। उनके व्यतिरिक्त समाज के अन्य लोगों को धार्मिक ज्ञान सिखने का अधिकार नहीं था।

भारत में पुरोहित समाज कि संख्या केवल ५ प्रतिशत हैं। लेकिन इन पुरोहित समाज कि स्व-संरक्षण प्रणाली (Social Security System) इतनी जबरदस्त और परिणामकारक थी कि ३००० सालों तक हर धार्मिक बातों पर उनका पुरा नियंत्रण था।

इसमें कोई संदेह नहीं कि 'पुरोहित समाज' को इससे मजबुत आर्थिक और सामाजिक संरक्षण मिल गया। लेकिन ६५ प्रतिशत आम लोग जो उनके उपर निर्भर थी, वह धार्मिक ज्ञान से वंचित हो गए। और अपने धार्मिक ग्रंथ और पैगम्बरों कि पहचान भुल गए। इस कारण पवित्र ग्रंथ उनको याद नहीं रहे। यह बात तो एक विशाल देश की भारी मात्रा में होनेवाली हानी हैं।

अब जब इस नए युग में 'पुरोहित समाज' आर्थिक रूप से पूजा पाठ पर निर्भर नहीं हैं। तो अब इन्होंने धर्म का सत्य ज्ञान लोगों तक पहुंचाने का प्रयास करना चाहिए।

**हम हिन्दु धर्म की ईश्वरीय ग्रन्थ को कैसे पहचानें ?**

- तीन ग्रन्थों को उनके मानने वाले ईश्वरीय ग्रन्थ स्वीकार करते हैं। वह है; पवित्र कुरान, बाइबल और तौरात। इन तीन ग्रन्थों में ईश्वर व्दारा स्वर्ग-नर्क, प्रलय (कयामत) तथा मरने के बाद के जीवन का एक समान विवरण हैं। और इन सभी ग्रन्थों में ७० प्रतिशत एक समान धार्मिक शिक्षा हैं।

इसी आधार पर यदि हम हिन्दू धर्म के ग्रन्थों का अध्ययन करें, तो ऋग्वेद और अन्य वेदों में भी हमें ईश्वर, स्वर्ग-नर्क, प्रलय (कयामत) तथा मरने के बाद के जीवन का वर्णन भी मिलता है। और भारतीय लोग भी वेदों को आदिज्ञान, आदिग्रंथ, अपुरूषी मानते हैं इसलिए हम ऋग्वेद को ईश्वरी ग्रंथ मान सकते हैं।

उदाहरणतयः

**ईश्वर के बारे में ऋग्वेद में है कि, :-**

(१) ईश्वर ही पृथ्वी और आकाश का निर्माण कर्ता (मालिक) है। (ऋग्वेद १:१६:७)

(२) हे ईश्वर! तू ही, पहला है और तू ही आखरी है तथा सर्वज्ञानी है। (ऋग्वेद २:३१:१)

(३) हे ईश्वर! तेरा ही प्रत्येक वस्तु पर नियंत्रण है। (ऋग्वेद २:१६:१०)

**स्वर्ग-नर्क के बारे में ऋग्वेद में है कि:-**

(१) पापियों के लिए अत्यन्त गहरी खाई (नर्क) बनाई गयी है। (ऋग्वेद ४:५:५) आचार्य सयान के अनुसार अत्यन्त गहरी खाई का अर्थ नर्क है।

(२) पाक (शुद्ध) और निष्पाप लोगों के लिए स्वर्ग हैं। शुद्ध होने के बाद जो (नया) शरीर उन्हे प्राप्त होगा उसमे हड्डीया नहीं रहेगी, उनके शरीर को आग नहीं जलाती और ज्ञान प्राप्ती के पश्चात वह प्रकाशमयी दुनीया में प्रवेश करेंगे। स्वर्ग की दुनिया में उनके लिए बहुत आनंद (Pleasure) हैं। (अथर्ववेद ४:३४:२)

(३) तुम्हारे अनुयायी ईश्वर की प्रार्थना उदार हृदय से करेंगे और तुम्हें स्वर्ग में आनंद प्राप्त होगा। (ऋग्वेद १०:६५:१८)

(४) अपनी सत्यनिष्ठा और करूणामय स्वभाव के कारण तुम वह स्थान देखोगे, जो अत्यन्त विस्तृत स्थल है। (ऋग्वेद १:२१:६)। आचार्य सयान के अनुसार अत्यन्त विस्तृत स्थल का अर्थ स्वर्ग है।

**मरने के पश्चात के विषय में ऋग्वेद में है कि :-**

(१) जैसे शैतान पुराने जमानेसे हैं उसी प्रकार पुर्नजन्म की बात भी पुराने जमाने से कहते आएं है। पुर्नजन्म जैसे गलत श्रद्धा (Wrong belief) रखनेवाले गुन्हगार लोगों पर हावी हो, उनको (मगलुब) (Supress) करो। मृत्यु की देवी उम्र कम कर रही है। (यानी आवागवन पर लोगों का विश्वास प्राचीन काल से है, मगर यह गलत है। इसे रोको और जल्दी करो, जिंदगी का वक्त खत्म होते जा रहा है।)

(मासिक पत्रिका कांती ८-७-१६६६, ऋग्वेद१:६२:१०)

(२) वह कयामत को भुलाकर और ज्ञान और बुद्धी को हकारात से ठुकराकर (Neglect as useless thing) हमारे तय किए हुए हद (Boundry) को फलांग रहें है। (ऋग्वेद १-४-३) (यानी कयामत को और मरने के बाद के जीवन को गलत कहना ईश्वर के कानून को तोड़ने के बराबर है। )

(३) अपने दिल के लिए मीठी जबान हासिल करके लोग अपने शक को गिनते है। (अर्थात लोग ईश्वर का ज्ञान पाकर अपने गुनाहों को गिनते है या पाप न हो इससे बचने कि कोशिश करते है) देवताओं का इन्कार करनेवाले लोगों से कहो, तुम्हें अमर जीवन मिलना यकीनी है। (ऋग्वेद १-४४-६)

तो इस तरह साबित हुआ कि वेदों में भी एक ईश्वर, स्वर्ग, नर्क, मरने के बाद के जीवन का वर्णन है।

- हिन्दू धर्म के माननेवाले भी वेदों को आदि ज्ञान, श्रुतिज्ञान अथवा अपुरूषि कहते हैं। अपुरूषि यानी जिसे किसी पुरूष ने नहीं लिखा है। इसलिए हम वेदों को ईश्वर व्दारा अवतरित ग्रन्थ कह सकते हैं।

लेकिन वेदों में ऐसे भी कुछ से श्लोक हैं, जो दुसरे ईश्वरीय ग्रन्थों में नहीं है और ना ही ऐसे श्लोक ईश्वर कि महानता के बराबर है। इसलिए ऐसे श्लोक को हम ईश्वरीय नहीं कह सकते हैं। उदाहरण के तौर पर ऋग्वेद का एक श्लोक है कि 'एक शुद्र को अच्छी सलाह नहीं देनी चाहिए।' (ऋग्वेद १४:५३:३)

इसलिए सामान्यतः(आम तौर पर) हम वेदों को हिन्दू धर्म के ईश्वरीय ग्रन्थ कह सकते हैं, लेकिन इन ग्रन्थों में भी खास करके उन श्लोको को ही हम ईश्वर व्दारा प्रगट किए गए श्लोक कहेंगे, जिसमें एक ईश्वर, स्वर्ग नर्क, मरने के बाद के जीवन, प्रलय (कयामत) और सत्कर्म करने का वर्णन है।

